Registered No. HSE-49/2016








# ఆంధ్రప్రదేశ్ రాజపత్రము

# THE ANDHRA PRADESH GAZETTE

## PUBLISHED BY AUTHORITY

**W.No.38** AMARAVATI, WEDNESDAY, SEPTEMBER 27, 2017 **G.234**


**PART II - MISCELLANEOUS NOTIFICATIOSN OF INTEREST TO THE PUBLIC**

--x--

## NOTIFICATIONS BY HEADS OF DEPARTMENTS Etc.,

### ENVIRONMENT, FORESTS, SCIENCE & TECHNOLOGY DEPARTMENT
**(Section-II)**

**FINAL NOTIFICATION No : 1868(E) DATED:09-06-2017 PUBLISHED IN THE GAZETTE OF INDIA REGARDING DECLARATION OF ECO-SENSITIVE ZONE AROUND NELAPATTU BIRD SANCTUARY IN THE STATE OF ANDHRA PRADESH.**

***[Memo No.4284/Section-II/2014, Dt 21.09.2017.]***

रजिस्ट्री सं० डी० एल०-33004/99 REGD. NO. D. L.-33004/99

# भारत का राजपत्र
# The Gazette of India

असाधारण
EXTRAORDINARY
भाग II—खण्ड 3—उप-खण्ड (ii)
PART II—Section 3—Sub-section (ii)
प्राधिकार से प्रकाशित
PUBLISHED BY AUTHORITY

सं. 1657] नई दिल्ली, शुक्रवार, जून 9, 2017/ज्येष्ठ 19, 1939
No. 1657] NEW DELHI, FRIDAY, JUNE 9, 2017/JYAISTHA 19, 1939

## पर्यावरण, वन और जलवायु परिवर्तन मंत्रालय

## अधिसूचना

नई दिल्ली, 8 जून, 2017

का.आ. 1868(अ).—प्रारुप अधिसूचना, भारत के राजपत्र, असाधारण, में भारत सरकार के पर्यावरण, वन और जलवायु परिवर्तन मंत्रालय की अधिसूचना संख्यांक का.आ. 250 (अ), तारीख 15 जनवरी, 2016, द्वारा प्रकाशित की गई थी, जिसमें उन सभी व्यक्तियों से जिनके उससे प्रभावित होने की संभावना थी, उस तारीख से, जिसको भारत के राजपत्र में प्रकाशित अधिसूचना की प्रतियां जनता को उपलब्ध कराई गई थीं, साठ दिन की समाप्ति के पूर्व आक्षेप और सुझाव आमंत्रित किए गए थे;

और, प्रारुप अधिसूचना के प्रत्युत्तर में किन्हीं व्यक्तियों और पणधारियों से कोई आक्षेप और सुझाव प्राप्त नहीं हुआ है;

नेलापट्टू पक्षी अभयारण्य आंध्र प्रदेश राज्य के नेल्लौर जिले के डोरावरीसत्रम मंडल के नेलापट्टू ग्राम के में स्थित है और इसका क्षेत्रफल लगभग 4.58 वर्ग किलोमीटर है तथा अक्षांश 13°51' से 13°59' उ. उत्तर और देशांतर 79°57' से 79°59' पूर्व के बीच स्थित है;

और, अभयारण्य व्यापक विविधता वाली पक्षी प्रजातियों के लिए प्रजनन और बसेरा दोनों प्रयोजनो हेतु एक स्वर्ग है और यह दक्षिण–पूर्व एशिया में सबसे बड़ा पेलीकन के वास स्थान में से एक है;

और, इस अभयारण्य में बहुत से शीत प्रवासी पक्षियां आते हैं और यह ग्रे पेलीकन(*पेलेकनअस फिलीप्पेनसिस*), ओपन बिल सारस(*अनासटोमुस* ओमसकटिनस), छोटा जलकाग (*मेक्रोक्राबो नीगर*), स्पून बिल (*पलाटालेइअ*), सफेद

सारस के सदृश जलपक्षी (*यूडोकिमीस अलबस*), रागी बगुला(*नयसिटिकोरक्स नयसिटोक्रोस*), आदि कुछ इस तरह की दुर्लभ और संकटापन्न प्रजातियों के लिए एक प्रजनन भूमि है;

और, नेलापट्टू पक्षी अभयारण्य, सीमा से दो किलोमीटर के क्षेत्र को, पारिस्थितिक और पर्यावरण की दृष्टि से पारिस्थितिक संवेदी जोन के रूप में सुरक्षित करने के लिए संरक्षण आवश्यक है ;

अतः, अब, केन्द्रीय सरकार, पर्यावरण (संरक्षण) नियम, 1986 के नियम 5 के उपनियम (3) और पर्यावरण (संरक्षण) अधिनियम, 1986 (1986 का 29) की धारा 3 की उपधारा (2) के खंड (v) और खंड (xiv) के साथ पठित और उपधारा (1) द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए, आंध्र प्रदेश राज्य में नेलापट्टू पक्षी अभयारण्य की सीमा 2 किलोमीटर के साथ से 29.21 वर्ग किलोमीटर तक विस्तृत क्षेत्र को नेलापट्टू पक्षी अभयारण्य, पारिस्थितिक संवेदी जोन (जिसे इसमें इसके पश्चात् पारिस्थितिक संवेदी जोन कहा गया है) के रूप में अधिसूचित करती है, जिसका विवरण निम्नानुसार है, अर्थात् :--

1. **पारिस्थितिक संवेदी जोन का विस्तार और उसकी सीमाएं**--(1) पारिस्थितिक संवेदी जोन आंध्र प्रदेश राज्य के नेल्लौर जिले में नेल्लापट्टू पक्षी अभयारण्य की सीमा से 2 किलोमीटर तक के क्षेत्र में फैला हुआ है जिसमें आंध्र प्रदेश राज्य के नेल्लोर जिले के कुछ ग्राम भी शामिल है।

(2) पारिस्थितिक संवेदी जोन की सीमा का विवरण **उपाबंध-I** के रूप में उपाबद्ध है और ग्रामों की सूची **उपाबंध-II** में दी गई है ।

(3) इस अधिसूचना के साथ पारिस्थितिक संवेदी जोन का मानचित्र अक्षांश और देशान्तर के साथ **उपाबंध-III** के रूप में उपाबद्ध है ।

**2. पारिस्थितिक संवेदी जोन के लिए आंचलिक महायोजना** – (1) राज्य सरकार, पारिस्थितिक संवेदी जोन के लिए, राजपत्र में अंतिम अधिसूचना के प्रकाशन की तारीख से दो वर्ष की अवधि के भीतर, स्थानीय व्यक्तियों के परामर्श से और इस अधिसूचना में संलग्न अनुबंधों के सामंजस्य राज्य सरकार में सक्षम प्राधिकारी के लिए, आंचलिक महायोजना तैयार करेगी ।

(2) राज्य सरकार द्वारा पारिस्थितिक संवेदी जोन के लिए आचंलिक महायोजना इस तरह, इस अधिसूचना में विनिर्दिष्ट रूप तथा सुसंगत केंद्रीय और राज्य विधियों के सामंजस्य और केंद्रीय सरकार द्वारा जारी मार्गनिर्देशों, यदि कोई हों, द्वारा तैयार होगी ।

(3) आंचलिक महायोजना, उक्त योजना में पर्यावरणीय और पारिस्थितिक विचारों को समाकलित करने के लिए राज्य सरकार के निम्नलिखित विभागों के परामर्श से तैयार होगी, अर्थात्:--

(i) पर्यावरण;

(ii) वन और वन्यजीव;

(iii) कृषि ;

(iv) राजस्व;

(v) नगर विकास;

(vi) पर्यटन;

(vii) ग्रामीण विकास;

(viii) सिंचाई और बाढ़ नियंत्रण;

(ix) नगरपालिका;

(x) पंचायती राज;

(xi) लोक निर्माण विभाग।

(4) आंचलिक महायोजना अनुमोदित विद्यमान भू-उपयोग, अवसंरचना और क्रियाकलापों पर कोई निर्बंधन अधिरोपित नहीं करेगी जब तक कि इस अधिसूचना में विनिर्दिष्ट न हो और आंचलिक महायोजना सभी अवसंरचना और क्रियाकलापों में और अधिक दक्षता और पारिस्थितिक अनुकूलता का संवर्धन करेगी।

(5) आंचलिक महायोजना में अनाच्छादित क्षेत्रों के जीर्णोद्धार, विद्यमान जल निकायों के संरक्षण, आवाह क्षेत्रों के प्रबंधन, जल-संभरों के प्रबंधन, भूतल जल के प्रबंधन, मृदा और नमी संरक्षण, स्थानीय समुदायों की आवश्यकताओं तथा पारिस्थितिक और पर्यावरण से संबंधित ऐसे अन्य पहलूओं, जिन पर ध्यान देना आवश्यक है, के लिए उपबंध होंगे।

(6) आंचलिक महायोजना सभी विद्यमान पूजा स्थलों, ग्रामों और नगरीय बंदोबस्तों, वनों के प्रकार और किस्मों, कृषि क्षेत्रों, ऊपजाऊ भूमि, हरित क्षेत्र जैसे उद्यान और उसी प्रकार के स्थान, उद्यान कृषि क्षेत्र, फलोउद्यान, झीलों और अन्य जल निकायों का अभ्यंकन करेगी और इस योजना के मानचित्र द्वारा विद्यमान और प्रस्तावित भूमि के उपयोग का विवरण किया जाएगा।

(7) आंचलिक महायोजना पारिस्थितिक संवेदी जोन में विकास को विनियमित करेगी और सारणी में सूचीबद्ध प्रतिषिद्ध, विनियमित क्रियाकलापों का पालन करेगा और स्थानीय समुदायों की जीविकोपार्जन सुरक्षा के लिए विनियमित करगी।

(8) आंचलिक महायोजना क्षेत्रीय विकास योजना के साथ सह-अंतक होगी।

(9) आंचलिक महायोजना इस अधिसूचना में दिए गए उपबंधों के अनुसार अपने कार्यों को करने के लिए मानीटरी समिति के लिए एक संदर्भ दस्तावेज तैयार करेगी।

3. **राज्य सरकार द्वारा किए जाने वाले उपाय--** राज्य सरकार इस अधिसूचना के उपबंधों को प्रभावी करने के लिए निम्नलिखित उपाय करेगी, अर्थात्:--

(1) **भू-उपयोग** – (क) पारिस्थितिक संवेदी जोन में वनों, उद्यान-कृषि क्षेत्रों, कृषि क्षेत्रों, आमोद-प्रमोद के प्रयोजन के लिए चिन्हित किए गए पार्कों और खुले स्थानों का वाणिज्यिक और औद्योगिक संबद्ध विकास क्रियाकलापों के लिए उपयोग या संपरिवर्तन नहीं होगा:

परंतु पारिस्थितिक संवेदी जोन के भीतर कृषि भूमि का संपरिवर्तन मानीटरी समिति की सिफारिश पर और सुसंगत राज्य अधिनियमों और अन्य नियमों तथा केन्द्रीय या राज्य सरकार के अन्य नियमों और विनियमों और इस अधिसूचना के उपबंधो के अधीन सक्षम प्राधिकारी के पूर्व अनुमोदन के साथ स्थानीय निवासियों की आवासीय जरूरतों को पूरा करने के लिए अनुज्ञात किया जा सकेगा। जैसे:-

(i) विद्यमान सड़कों को चौड़ा करना और उन्हें सुदृढ़ करना तथा नई सड़कों का संनिर्माण;

(ii) बुनियादी ढांचों और नागरिक सुविधाओं का संनिर्माण और नवीकरण;

(iii) प्रदूषण उत्पन्न न करने वाले लघु उद्योग;

(iv) कुटीर उद्योगों जिसके अंतर्गत ग्रामीण उद्योग भी हैं; सुविधाजनक भण्डार और स्थानीय सुविधाओं सहायक

पारिस्थितिक पर्यटन सहित ग्रह वास; और

(v) संवर्धित क्रियाकलाप और अनुच्छेद 4 के अंतर्गत दिया गया है:

परंतु यह और भी कि सुसंगत राज्य विधियों और राज्य सरकार के अन्य नियमों और विनियमों के अधीन सक्षम प्राधिकारी के पूर्व अनुमोदन तथा संविधान के अनुच्छेद 244 और तत्समय प्रवृत्त विधि के उपबंधों के अनुपालन के बिना, जिसके अंतर्गत अनुसूचित जनजाति और अन्य परंपरागत वन निवासी (वन अधिकारों की मान्यता) अधिनियम, 2006 (2007 का 2) भी है, वाणिज्यिक या उद्योग विकास क्रियाकलापों के लिए जनजातीय भूमि का उपयोग अनुज्ञात नहीं होगा:

परंतु यह और भी कि पारिस्थितिक संवेदी जोन के भीतर भू-अभिलेखों में उपसंजात कोई त्रुटि, मानीटरी समिति के विचार प्राप्त करने के पश्चात् राज्य सरकार द्वारा प्रत्येक मामले में एक बार संशोधित होगी और उक्त त्रुटि के संशोधन की सूचना केंद्रीय सरकार के पर्यावरण, वन और जलवायु परिवर्तन मंत्रालय को देनी होगी ।

परंतु यह और भी कि उपर्युक्त त्रुटि के संशोधन में इस उप पैरा के अधीन यथा उपबंधित के सिवाय किसी भी दशा में भू-उपयोग का परिवर्तन सम्मिलित नहीं होगा ।

(ख) परंतु यह और भी अनप्रयुक्त या अनुत्पादक कृषि क्षेत्रों में पुन: वनीकरण करने के प्रयास किए जाएंगे ।

(2) **प्राकृतिक जल निकाय** -- आंचलिक महायोजना में सभी प्राकृतिक जल स्रोतों, नदियों, चैनलों की पहचान की जाएगी और उनके संरक्षण और पुनरुद्भूतकरण के लिए योजना सम्मिलित होगी ।

(3) **पर्यटन/ पारिस्थितिक-पर्यटन** – (क) पारिस्थितिक संवेदी जोन के भीतर नए पर्यटन या विद्यमान पारिस्थितिक पर्यटन संबंधी क्रियाकलापों का विस्ता महायोजना के अनुसार होंगे ।

(ख) पारिस्थितिक-पर्यटन महायोजना पर्यटन विभाग, द्वारा राज्य पर्यावरण और वन विभाग के परामर्श से तैयार होगी ।

(ग) पारिस्थितिक-पर्यटन महायोजना आंचलिक महायोजना के एक घटक के रूप में जाना जायेगा ।

(घ) पारिस्थितिक-पर्यटन संबंधी क्रियाकलाप निम्नलिखित के अधीन विनियमित होंगे, अर्थात् :-

(i) नेलापट्टू पक्षी अभयारण्य की सीमा से एक किलोमीटर तक या पारिस्थितिक संवेदी जोन के विस्तार तक इनमें जो भी निकट है, नये वाणिज्यिक होटल और रिसोर्ट अनुज्ञात नहीं होंगे ।

तथापि नेलापट्टू पक्षी अभयारण्य की सीमा से एक किलोमीटर की दूरी में आगे तक नये होटल और रिसोर्ट का स्थापन पर्यटन महायोजना के अनुसार पारिस्थितिक पर्यटन सुविधाओं के लिए पूर्व परिभाषित और पदाभिहित क्षेत्रो के लिए अनुज्ञात किया जाएगा;

(ii) पारिस्थितिक संवेदी जोन के भीतर सभी नए पर्यटन क्रियाकलापों या विद्यमान पर्यटन क्रियाकलापों का विस्तार केंद्र सरकार के पर्यावरण, वन और जलवायु परिवर्तन मंत्रालय के मार्गदर्शक सिद्धान्तों के द्वारा तथा राष्ट्रीय व्याघ्र संरक्षण प्राधिकरण, द्वारा जारी पारिस्थितिक पर्यटन मार्गदर्शक सिद्धांतों के अनुसार, पारिस्थितिक पर्यटन, पारिस्थितिक शिक्षा और पारिस्थितिक विकास को महत्व देते हुए पारिस्थितिक संवेदी जोन की वहन क्षमता के अध्ययन पर आधारित होगा;

(iii) आंचलिक महायोजना का अनुमोदन किए जाने तक, पर्यटन के लिए विकास और विद्यमान पर्यटन क्रियाकलापों के विस्तार को वास्तविक स्थल विनिर्दिष्ट संवीक्षा तथा मानीटरी समिति की सिफारिश पर आधारित संबंधित विनियामक प्राधिकरणों द्वारा अनुज्ञात किया जाएगा और पारिस्थितिक संवेदी जोन के भीतर नए होटल, रिसोर्ट या वाणिज्यिक स्थापनों का विनियमित अनुज्ञात नहीं किया जाएगा।

(4) **नैसर्गिक विरासत** - पारिस्थितिक संवेदी जोन में महत्वपूर्ण नैसर्गिक विरासत के सभी स्थलों जैसे सभी जीन कोश आरक्षित क्षेत्र, शैल विरचनाएं, जल प्रपातों, झरनों, घाटी मार्गों, उपवनों, गुफाएं, स्थलों, भ्रमण, अश्वारोहण, प्रपातों आदि की पहचान की जाएगी और उन्हें संरक्षित किया जाएगा तथा उनकी सुरक्षा और संरक्षा के लिए उपयुक्त योजना बनाएगी और ऐसी योजना आंचलिक महायोजना का भाग होगा।

(5) **मानव निर्मित विरासत स्थल** - पारिस्थितिक संवेदी जोन में भवनों, संरचनाओं, शिल्प-तथ्य, ऐतिहासिक, कलात्मक और सांस्कृतिक महत्व के क्षेत्रों की पहचान करनी होगी और उनके संरक्षण की योजनाएं तैयार करनी होगी तथा आंचलिक महायोजना में सम्मिलित की जाएगी।

(6) **ध्वनि प्रदूषण** - पारिस्थितिक संवेदी जोन में ध्वनि प्रदूषण की रोकथाम और नियंत्रण ध्वनि प्रदूषण (विनियमन और नियंत्रण) नियमों 2000 के अनुसार पर्यावरणीय (संरक्षण) अधिनियम, 1986, के और उसमें किए गए संशोधनों के अधीन तैयार करेगा।

(7) **वायु प्रदूषण** - पारिस्थितिक संवेदी जोन में, वायु प्रदूषण की रोकथाम और नियंत्रण वायु (प्रदूषण निवारण और नियंत्रण) अधिनियम, 1981 (1981 का 14) के उपबंधों और उसके अधीन बनाए गए नियमों और उसमें किए गए संशोधनों के अनुसार तैयार करेगा।

(8) **बहिस्राव का निस्सारण** -- पारिस्थितिक संवेदी जोन में उपचारित बहिस्राव का निस्सारण सामान्य मानकों के लिए पर्यावरणीय प्रदूषित आच्छादित के निस्सारण के अंतर्गत पर्यावरणीय (संरक्षण) अधिनियम, 1986 और उसके अधीन बनाए गए नियमों राज्य सरकार द्वारा नियत मानकों, जो भी अधिक कठोर हो के उपबंधों के अनुसार होगा।

(9) **ठोस अपशिष्ट** -- ठोस अपशिष्टों का निपटान और प्रबंधन निम्नलिखित रूप में होगा--

(क) पारिस्थितिक संवेदी जोन में उपचारित बहिस्राव का निस्सारण, ठोस अपशिष्ट प्रबंधन नियम, 2016, जो भारत सरकार के पर्यावरण, वन और जलवायु परिवर्तन मंत्रालय की अधिसूचना सं. का.आ. 1357(अ), तारीख 8 अप्रैल, 2016 द्वारा प्रकाशित किए गए थे, के उपबंधों के अनुसार किया जाएगा ;

अकार्बनिक सामग्री का निपटान पारिस्थितिक संवेदी जोन के बाहर पहचान किए गए स्थल पर किसी पर्यावरणीय स्वीकृत रीति में होगा;

(ख) पारिस्थितिक संवेदी जोन में ठोस अपशिष्टों को जलाना या भस्मीकरण और भूमि भराव के स्थापनों को अनुज्ञात नहीं किया जाएगा।

(10) **जैव चिकित्सीय अपशिष्ट**- जैव चिकित्सीय अपशिष्ट प्रबंधन निम्नलिखित रूप में होगा—

(क) पारिस्थितिक संवेदी जोन में जैव चिकित्सीय अपशिष्टों का निपटान भारत सरकार के पर्यावरण, वन और जलवायु परिवर्तन मंत्रालय की अधिसूचना सं.का.नि 343 (अ), तारीख 28 मार्च, 2016 द्वारा प्रकाशित जैव चिकित्सीय अपशिष्ट प्रबंध नियम, 2016 के उपबंधों के अनुसार किया जाएगा।

(ख) पारिस्थितिक संवेदी जोन मे कोई सामान्य उपचार सुविधा या भस्मीकरण अनुज्ञात नही किया जाएगा ।

(11) **प्लास्टिक अपशिष्ट प्रबंधन:** - पारिस्थितिक संवेदी जोन में प्लास्टिक अपशिष्ट प्रबंध का निपटान भारत सरकार के पर्यावरण, वन और जलवायु परिवर्तन मंत्रालय की अधिसूचना सं.का.नि 340(अ), तारीख 18 मार्च, 2016 द्वारा प्रकाशित प्लास्टिक अपशिष्ट प्रबंध नियम 2016 के उपबंधों के अनुसार किया जाएगा।

(12) **निर्माण और विध्वंस अपशिष्ट प्रबंधन:** - पारिस्थितिक संवेदी जोन में संनिर्माण और विध्वंस अपशिष्ट प्रबंध का निपटान भारत सरकार के पर्यावरण, वन और जलवायु परिवर्तन मंत्रालय की अधिसूचना सं.का.नि 317(अ), तारीख 29 मार्च, 2016 द्वारा प्रकाशित संनिर्माण और विध्वंस प्रबंध नियम, 2016 के उपबंधों के अनुसार किया जाएगा।

(13) **ई–अपशिष्ट:-** पारिस्थितिक संवेदी जोन में ई–अपशिष्ट प्रबंध का निपटान भारत सरकार के पर्यावरण, वन और जलवायु परिवर्तन मंत्रालय द्वारा प्रकाशित ई–अपशिष्ट प्रबंध नियम, 2016 के उपबंधों के अनुसार किया जाएगा।

(14) **यानीय परिवहन:** - परिवहन की यानीय गतिविधियां आवास के अनुकूल विनियमित होंगी और इस संबंध में आंचलिक महायोजना में विशेष उपबंध अधिकथित किए जाएंगे और आंचलिक महायोजना के तैयार होने और राज्य सरकार के सक्षम प्राधिकारी द्वारा के अनुमोदित होने तक, मानीटरी समिति सुसंगत अधिनियमों और उसके अधीन बनाए गए नियमों और विनियमों के अनुसार यानीय गतिविधियों के अनुपालन को मानीटर करेगी ।

(15) **यानीय प्रदूषण:-** लागू विधियों के अनुसार वाहन प्रदूषण की रोकथाम और नियंत्रण का अनुपालन किया जाएगा और स्वच्छक ईंधन के उपयोग के लिए किए गए प्रयास उदाहरण के लिए सीएनजी, एलपीजी, आदि हैं ।

(16) **औद्योगिक ईकाइयां:** - (i) सरकारी राजपत्र में इस अधिसूचना के प्रकाशन पर या प्रकाशन के पश्चात, पारिस्थितिक संवेदी जोन के भीतर कोई नए प्रदूषित उद्योगों की स्थापना की अनुमति नहीं दी जाएगी।

(ii) पारिस्थितिक संवेदी जोन के केंद्रीय प्रदूषण नियंत्रण बोर्ड द्वारा जारी मार्गदर्शक सिद्धांतों में फरवरी, 2016 के भीतर सिर्फ गैर- प्रदूषित उद्योगों की स्थापना के वर्गीकरण की अनुमति दी जाएगी, जब तक कि इस अधिसूचना में ऐसा विनिर्दिष्ट न हो। इसके अलावा, गैर-प्रदूषित कुटीर उद्योगों को प्रोत्सन किया जाएगा।

(17) **पहाड़ी ढलानों को संरक्षण:** - पहाड़ी ढलानों के संरक्षण के अधीन:

(क) आंचलिक महायोजना पहाड़ी ढलानों पर क्षेत्रों पर संकेत होगा जहां किसी भी संनिर्माण की अनुमति नहीं दी जाएगी ।

(ख) कटाव के एक उच्च डिग्री के साथ विद्यमान खड़ी पहाड़ी ढलानों या ढलानों पर किसी भी संनिर्माण की अनुमति नहीं दी जाएगी ।

(18) अगर यह आवश्यक समझता है, इस अधिसूचना के उपबंधों को प्रभावी करने में केन्द्रीय सरकार और राज्य सरकार, अन्य उपायों निर्दिष्ट करेगा।

**4. पारिस्थितिक संवेदी जोन में प्रतिषिद्ध और विनियमित किए जाने वाले क्रियाकलापों की सूची** - पारिस्थितिक संवेदी जोन में सभी क्रियाकलाप पर्यावरण (संरक्षण) अधिनियम, 1986 (1986 का 29) के उपबंधों और तटीय विनियमन जोन (सीआरजेड), 2011 और पर्यावरणीय प्रभाव आकलन (ईआईए ) अधिसूचना, 2006 और वन (संरक्षण) अधिनियम, 1980 (1980 के 69), भारतीय वन अधिनियम, 1927 (1927 के 16), वन्यजीव (संरक्षण) अधिनियम, 1972 (1972 के 53) संशोधनों सहित द्वारा शासित होंगे और नीचे दी गई तालिका में

विनिर्दिष्ट रीति में विनियमित होंगे, अर्थात् :--

सारणी

| क्रम सं. | क्रियाकलाप | टीका-टिप्पणी |
|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) |
| | **क.प्रतिषिद्ध क्रियाकलाप** | |
| 1. | वाणिज्यिक खनन । | (क) सभी प्रकार के खनन (लघु और वृहत खनिज), पत्थर की खानें और उनको तोड़ने की इकाइयां वास्तविक स्थानीय निवासियों की घरेलू आवश्यकताओं के सिवाय नहीं होंगी जिसमें मकानों के संन्निर्माण या मरम्मत के लिए भूमि को खोदना और मकान बनाने तथा अन्य क्रियाकलापों के लिए देशी टाइलों का निर्माण भी सम्मिलित है; (ख) माननीय उच्चतम न्यायालय की रिट याचिका (सिविल) सं. 1995 का 202 टी.एन. गोविंदरामन थिरुमूलपाद बनाम भारत सरकार के मामले में आदेश तारीख 4 अगस्त, 2006 और रिट याचिका (सी) सं. 2012 का 435 गोवा फाउंडेशन बनाम भारत सरकार के मामले में तारीख 21 अप्रैल, 2014 के अंतरिम आदेश के कठोर अनुसरण का प्रचालन होगा । |
| 2. | जल या वायु या मृदा या ध्वनि प्रदूषण कारित करने वाले उद्योगों की स्थापना । | किसी भी नए या पारिस्थितिक संवेदी जोन में प्रदूषण फैलाने वाले उद्योगों के विस्तार की अनुमति नहीं दी जाएगी । हरित या श्वेत कृषि आधारित लघु उद्योगों सहित केन्द्रीय प्रदूषण नियंत्रण बोर्ड वर्गीकरण के रूप में वर्गीकृत उद्योगों को नियमों के अनुसार विनियमित किया जाएगा। |
| 3. | नए वृहत जल विद्युत परियोजना की स्थापना । | लागू विधियों के अनुसार प्रतिषिद्ध (अन्यथा उपबंधित के सिवाय) होंगे । |
| 4. | किसी परिसंकटमय पदार्थों का उपयोग या उत्पादन । | लागू विधियों के अनुसार प्रतिषिद्ध (अन्यथा उपबंधित के सिवाय) होंगे । |
| 5. | प्राकृतिक जल निकायों या सतही क्षेत्र में अनुपचारित बहिर्स्राव । | लागू विधियों के अनुसार प्रतिषिद्ध (अन्यथा उपबंधित के सिवाय) होंगे । |
| 6. | फर्मों, कॉर्पोरेट, कंपनियों द्वारा बड़े पैमाने पर वाणिज्यिक पशुधन संपदा और कुक्कुट फार्मों की स्थापना । | स्थानीय जरूरतों को पूरा करने के लिए लागू विधियों के अनुसार प्रतिषिद्ध (अन्यथा उपबंधित के सिवाय) होंगे। |
| 7. | नई आरा मिलों की स्थापना। | पारिस्थितिक संवेदी जोन के भीतर नई और विद्यमान आरा मिलों का विस्तार अनुज्ञात नहीं होगा । |
| 8. | तटीय जलीय कृषि। | पारिस्थितिक संवेदी जोन के भीतर कोई जलीय कृषि या ताजे पानी की जलप्रपात की अनुमति नहीं है। |
| 9. | बड़े पैमाने पर व्यावसायिक क्रियाकलाप के रूप में गैर परंपरागत तरीके से ट्रालरों द्वारा मत्स्य पालन। | लागू विधियों के अनुसार प्रतिषिद्ध (अन्यथा उपबंधित के सिवाय) होंगे । |

| | | |
|---|---|---|
| 10. | होटल और रिसोर्ट का वाणिज्यिक स्थापन। | पारिस्थितिक अनुकूल पर्यटन क्रियाकलाप से संबंधित पर्यटकों के अस्थायी अधिभोग के लिए वास सुविधा के सिवाय संरक्षित क्षेत्र की सीमा से एक किलोमीटर तक या पारिस्थितिक संवेदी जोन के विस्तार तक इनमें जो भी निकट है, नये वाणिज्यिक होटल और रिसोर्ट अनुज्ञात नहीं होंगे।<br><br>परंतु, जहाँ संरक्षित विस्तार एक किलोमीटर से ज्यादा है वहाँ, एक किलोमीटर से परे और पारिस्थितिक संवेदी जोन के विस्तार तक सभी नए पर्यटक क्रियाकलाप या विद्यमान क्रियाकलाप का विस्तार पर्यटन महायोजना और यथा लागू मार्गदर्शक सिद्धांतों के अनुसार होगा। |
| 11. | संनिर्माण क्रियाकलाप। | (क) संरक्षित क्षेत्र या पारिस्थितिक संवेदी जोन जो भी निकट हो की सीमा से एक किलोमीटर के भीतर किसी भी प्रकार का वाणिज्यिक संनिर्माण अनुज्ञात नहीं किया जाएगा:<br><br>परंतु स्थानीय व्यक्तियों को उनके उपयोग के लिए उनकी भूमि में संनिर्माण जिसके अंतर्गत भवन निर्माण संबंधी उपविधियों के अनुसार पैरा 3 के उपपैरा (1) में सूचीबद्ध क्रियाकलाप भी हैं, को करने के लिए अनुज्ञात किया जाएगा।<br><br>परन्तु ऐसे लघु उद्योगों जो प्रदूषण उत्पन्न नहीं करते है, से संबंधित संनिर्माण क्रियाकलाप विनियमित किए जाएंगे और लागू नियमों और विनियमों, यदि कोई हों, के अनुसार सक्षम प्राधिकारी की पूर्व अनुमति से ही न्यूनतम पर रखे जाएंगे।<br>(ख) एक किलोमीटर से आगे आंचलिक महायोजना की अनुसार विनियमित होंगे। |
| 12. | प्रदूषण उत्पन्न न करने वाले लघु उद्योग। | पारिस्थितिक संवेदी जोन में देशीय माल से उत्पादों का उत्पादन करने वाले गैर प्रदूषण, गैर परिसंकटमय, लघु और सेवा उद्योग, पुष्पकृषि, कृषि उद्यान, कृषि या कृषि आधारित देशीय माल से औद्योगिक उत्पादों का उत्पादन उद्योग जो पर्यावरण पर कोई विपरीत प्रभाव नहीं डालते हैं, अनुज्ञात किए जाएंगे। |
| 13. | ईंट भट्टों की स्थापना करना। | लागू विधियों के अनुसार प्रतिषिद्ध (अन्यथा उपबंधित के सिवाय) होंगे। |
| 14. | वृक्षों की कटाई। | (क) राज्य सरकार में सक्षम प्राधिकारी की पूर्व अनुज्ञा के बिना वन, सरकारी या राजस्व या निजी भूमि पर वृक्षों की कटाई नहीं होगी।<br>(ख) वृक्षों की कटाई संबंधित केंद्रीय या राज्य अधिनियम या उसके अधीन बनाए गए नियमों के उपबंध के अनुसार |

| | | |
|---|---|---|
| | | विनियमित होगी। |
| 15. | वन उत्पादों और गैर काष्ठ वन उत्पादों (एन टी एफ पी) का संग्रहण। | लागू विधियों के अधीन विनियमित होंगे। |
| 16. | विद्युत केबलों और दूरसंचार टावरों का परिनिर्माण और केबल बिछाना और अन्य बुनियादी ढांचे। | लागू विधियों के अधीन विनियमित होंगे। भूमिगत केबल को बढ़ावा दिया जाएगा। |
| 17. | नागरिक सुविधाओं सहित बुनियादी ढांचे। | लागू विधियों नियमों और विनियमनों और उपलब्ध मार्गदर्शक सिद्धांतों के अनुसार न्यूनीकरण उपायों के साथ किया जाएगा। |
| 18. | विद्यमान सड़कों को चौड़ा करना और उन्हें सुदृढ़ करना। | लागू विधियों नियमों और विनियमनों और उपलब्ध मार्गदर्शक सिद्धांतों के अनुसार न्यूनीकरण उपायों के साथ किया जाएगा। |
| 19. | पर्यटन से संबंधित क्रियाकलाप जैसे गर्म वायु गुब्बारें, हेलीकाप्टर, ड्रोन, माइक्रोलाइटस और अन्य पर्यटन क्रियाकलाप आदि द्वारा पारिस्थितिक संवेदी जोन क्षेत्र के ऊपर से उड़ना जैसे क्रियाकलाप करना। | लागू विधियों के अधीन विनियमित होंगे। |
| 20. | पहाड़ी ढालों और नदी तटों का संरक्षण। | लागू विधियों के अधीन विनियमित होंगे। |
| 21. | रात्रि में यानिक यातायात का संचलन। | लागू विधियों के अधीन वाणिज्यिक प्रयोजन के लिए विनियमित होंगे। |
| 22. | स्थानीय समुदायों द्वारा चल रही कृषि और बागवानी प्रथाओं के साथ पशुपालन, पशुपालन कृषि और मछली पालन। | स्थानीय लोगों के उपयोग के लिए लागू विधियों के अधीन विनियमित होंगे। |
| 23. | प्राकृतिक जल निकायों या सतही क्षेत्र में उपचारित बहिर्स्राव का निस्सारण। | उपचारित बहिर्स्राव का निस्सारण लागू विधियों के अधीन के विनियमित किया जाएगा। |
| 24. | सतह और भूजल के वाणिज्यिक निष्कर्षण। | लागू विधियों के अधीन विनियमित होंगे। |
| 25. | खुले कुआं, बोर कुआं, आदि के लिए कृषि और अन्य उपयोग। | विनियमित और उपयुक्त प्राधिकारी द्वारा क्रियाकलापों की सख्ती से मानीटरी की जाएगी। |
| 26. | ठोस अपशिष्ट प्रबंधन। | लागू विधियों के अधीन विनियमित होंगे। |
| 27. | विदेशी प्रजातियों को लाना। | लागू विधियों के अधीन विनियमित होंगे। |
| 28. | पारिस्थितिक-पर्यटन। | लागू विधियों के अधीन विनियमित होंगे। |
| 29. | पोलिथीन बैगों का उपयोग। | लागू विधियों के अधीन विनियमित होंगे। |
| 30. | वाणिज्यिक साइनबोर्ड और होर्डिंग। | लागू विधियों के अधीन विनियमित होंगे। |

| ग.संवर्धित क्रियाकलाप | | |
|---|---|---|
| 31. | वर्षा जल संचयन । | सक्रिय रूप से बढ़ावा दिया जाएगा । |
| 32. | जैविक खेती। | सक्रिय रूप से बढ़ावा दिया जाएगा । |
| 33. | सभी क्रियाकलापों के लिए हरित प्रौद्योगिकी को ग्रहण करना । | सक्रिय रूप से बढ़ावा दिया जाएगा । |
| 34. | कुटीर उद्योगों जिसके अंतर्गत ग्रामीण कारीगर आदि भी हैं। | सक्रिय रूप से बढ़ावा दिया जाएगा । |
| 35. | नवीकरणीय ऊर्जा स्रोत का उपयोग। | सक्रिय रुप से बायो गैस, सौर प्रकाश आदि को बढ़ावा दिया जाएगा । |
| 36. | कृषि वानिकी । | सक्रिय रूप से बढ़ावा दिया जाएगा । |
| 37. | कौशल विकास । | सक्रिय रूप से बढ़ावा दिया जाएगा । |
| 38. | निम्नीकृत भूमि या वन या आवास की बहाली । | सक्रिय रूप से बढ़ावा दिया जाएगा । |
| 39. | पर्यावरणीय जागरुकता । | सक्रिय रूप से बढ़ावा दिया जाएगा । |

5. **मानीटरी समिति-** (1) केंद्रीय सरकार, पर्यावरण (संरक्षण) अधिनियम, 1986 (1986 के 29) की धारा 3 की उप-धारा (3) के अधीन, पारिस्थितिक संवेदी जोन की प्रभागी मानीटरी के लिए तीन वर्ष की अवधि हेतु एक मानीटरी समिति का गठन करती है, जो निम्नलिखित से मिलकर बनेगी, अर्थात्:--

| | | |
|---|---|---|
| (i) | जिला कलक्टर, नेल्लौर | अध्यक्ष; |
| (ii) | पर्यावरण के क्षेत्र में कार्य करने वाले गैर सरकारी संगठनों का आंध्र प्रदेश सरकार द्वारा प्रत्येक मामले में तीन वर्ष के लिए नामनिर्दिष्ट एक प्रतिनिधि - | सदस्य; |
| (iii) | पारिस्थितिकी और पर्यावरण के क्षेत्र में आंध्र प्रदेश सरकार द्वारा तीन वर्ष के लिए नामनिर्दिष्ट एक प्रतिनिधि | सदस्य; |
| (iv) | राज्य जैव विविधता बोर्ड का सदस्य-सचिव/सदस्य | सदस्य; |
| (v) | क्षेत्रीय अधिकारी, राज्य प्रदूषण नियंत्रण बोर्ड | सदस्य; |
| (vi) | राजस्व प्रभागीय अधिकारी, गुडूर का प्रतिनिधि | सदस्य; |
| (vii) | प्रभागीय वन अधिकारी, वन्यजीव प्रबन्ध प्रभाग, सुल्लौरपेट | सदस्य; |
| (viii) | उप वन संरक्षक (प्रादेशिक), नेल्लौर | सदस्य- सचिव। |

6. **निर्देश - निबंधन**

(1) पारिस्थितिक संवेदी जोन समिति इस अधिसूचना के उपबंधों के अनुपालन को मानीटर करेगी।

(2) पारिस्थितिक संवेदी जोन में भारत सरकार के तत्कालीन पर्यावरण और वन मंत्रालय की अधिसूचना सं. का.आ. 1533(अ), तारीख 14 सितंबर, 2006 की अनुसूची में के अधीन सम्मिलित क्रियाकलापों और इस अधिसूचना के पैरा 4 के अधीन प्रतिषिद्ध गतिविधियों के सिवाय आने वाले ऐसे क्रियाकलापों की दशा में वास्तविक विनिर्दिष्ट स्थलीय दशाओं पर आधारित मानीटरी समिति द्वारा संवीक्षा की जाएगी और उक्त अधिसूचना के उपबंधों के अधीन पूर्व पर्यावरण निकासी के लिए केन्द्रीय सरकार के पर्यावरण, वन और जलवायु परिवर्तन मंत्रालय को निर्दिष्ट की जाएगी ।

(3) इस अधिसूचना के पैरा 4 के अधीन यथा विनिर्दिष्ट प्रतिषिद्ध क्रियाकलापों के सिवाय, भारत सरकार के तत्कालीन पर्यावरण और वन मंत्रालय की अधिसूचना संख्यांक का.आ. 1533(अ), तारीख 14 सितंबर, 2006 की अधिसूचना के अनुसूची के अधीन ऐसे क्रियाकलापों, जिन्हें सम्मिलित नहीं किया गया है, परंतु पारिस्थितिक संवेदी जोन में आते हैं, ऐसे क्रियाकलापों की वास्तविक विनिर्दिष्ट स्थलीय दशाओं पर आधारित मानीटरी समिति द्वारा संवीक्षा की जाएगी और उसे संबद्ध विनियामक प्राधिकरणों को निर्दिष्ट किया जाएगा ।

(4) मानीटरी समिति का सदस्य-सचिव या संबद्ध कलक्टर या संरक्षित पार्क का उपवन्यजीव संरक्षक, ऐसे व्यक्ति के विरूद्ध, जो इस अधिसूचना के किसी उपबंध का उल्लंघन करता है, पर्यावरण (संरक्षण) अधिनियम, 1986 की धारा 19 के अधीन परिवाद फाइल करने के लिए सक्षम होगा ।

(5) मानीटरी समिति मुद्दा दर मुद्दा के आधार पर अपेक्षाओं पर निर्भर रहते हुए संबद्ध विभागों के प्रतिनिधियों या विशेषज्ञों, औद्योगिक संगमों या संबद्ध पणधारियों के प्रतिनिधियों को अपने विचार-विमर्श में सहायता के लिए आमंत्रित कर सकेगी ।

(6) मानीटरी समिति प्रत्येक वर्ष की 31 मार्च तक की अपनी वार्षिक कार्रवाई रिपोर्ट राज्य के मुख्य जीव वार्डन उपबंध IV में उपबंधित रूप विधान के अनुसार उक्त वर्ष के 30 जून तक प्रस्तुत करेगी ।

(7) केन्द्रीय सरकार का पर्यावरण, वन और जलवायु परिवर्तन मंत्रालय मानीटरी समिति को अपने कृत्यों के प्रभावी निर्वहन के लिए समय-समय पर ऐसे निदेश दे सकेगा, जो वह ठीक समझे ।

7. इस अधिसूचना के उपबंधों को प्रभाव देने के लिए केंद्रीय सरकार और राज्य सरकार अतिरिक्त उपाय, यदि कोई हों, विनिर्दिष्ट कर सकेंगे ।

8. भारत के माननीय उच्चतम न्यायालय या माननीय उच्च न्यायालय या माननीय राष्ट्रीय हरित प्राधिकरण द्वारा पारित कोई आदेश या पारित होने वाले किसी आदेश, यदि कोई हों, के अधीन, इस अधिसूचना के उपबंध होंगे ।

[फा. सं. 25/59/2014-ईएसजेड-आरई]

ललित कपूर, वैज्ञानिक 'जी'

उपाबंध-I

## नेलापट्टू पक्षी अभयारण्य के पारिस्थितिक संवेदी जोन की सीमा का वर्णन

उत्तर - पारिस्थितिक संवेदी जोन सीमा नेलापट्टू पक्षी अभयारण्य सीमा के आसपास दो किलोमीटर पत्थर की रेलवे लाइन 101 किलोमीटर से आरंभ होकर जो स्टेशन सं. 1 है और उत्तर पूर्व दिशा की ओर जाती है और स्टेशन सं. 2 को छूती है। वहाँ से रेखा पूर्व दिशा की ओर जाती है और नेलावल्ली आरक्षित वन के उत्तरी बिंदु पार करके और स्टेशन सं. 3 में मिलती है । वहाँ से रेखा पूर्व दिशा की ओर जाती है और स्टेशन सं. 4 में मिलती है । वहाँ से रेखा पूर्व दिशा की ओर जाती है और पूडूर आरक्षित वन की पश्चिमी सीमा से मिलती है जो स्टेशन सं. 5 है ।

पूर्व – वहाँ से रेखा दक्षिण पूर्व दिशा की ओर जाती है और पूडूर आरक्षित वन को पार करके और कल्लूर आरक्षित वन की पश्चिमी सीमा से मिलती है जो स्टेशन सं. 6 है । इसके बाद रेखा कल्लूर आरक्षित वन की पश्चिमी सीमा

के साथ दक्षिणी दिशा की ओर जाती है और स्टेशन सं. 7 में मिलती है। इसके बाद रेखा कल्लूर आरक्षित वन की पश्चिमी सीमा के साथ दक्षिणी दिशा की ओर जाती है और स्टेशन सं. 8 में मिलती है। इसके बाद रेखा दक्षिण पश्चिम दिशा को पार करके जाती है। कल्लूर आरक्षित वन और ब्लैकटॉप सड़क में मिलती है जो स्टेशन सं. 9 है। वहाँ से रेखा दक्षिणी दिशा की ओर जाती है और स्टेशन सं. 10 को छूती है।

**दक्षिण** – वहाँ से रेखा पश्चिमी दिशा में 94.3 किलोमीटर में रेलवे लाइन को पार करके जाती है और स्टेशन सं. 11 में मिलती है। इसके बाद रेखा पश्चिमी दिशा की ओर जाती है और एन.एच. 5 के निकट स्टेशन सं. 12 में मिलती है। इसके बाद रेखा उत्तर पश्चिम दिशा में 91.7 किलोमीटर एन.एच. 5 को पार करके जाती है और कृष्णारेड्डी पालेम ग्राम की सिंचाई टैंक में मिलती है जो स्टेशन सं. 13 है।

**पश्चिम** - वहाँ से रेखा उत्तर पश्चिम दिशा की ओर जाती है और स्टेशन सं. 14 में मिलती है। वहाँ से रेखा उत्तर पश्चिम दिशा की ओर जाती है और इकोल्लू आरक्षित वन में स्टेशन सं. 15 में मिलती है। इसके बाद रेखा उत्तर दिशा की ओर जाती है और रोसानूर संरक्षित वन में स्टेशन सं. 16 में मिलती है। वहाँ से रेखा उत्तर पूर्व दिशा की ओर जाती है और पत्थर की रेलवे लाइन 101 किलोमीटर को पार करके और स्टेशन सं. 1 में मिलती है, जो आरंभिक स्टेशन है।

**उपाबंध-II**

**पारिस्थितिक संवेदी जोन के अंतर्गत आने वाले ग्रामों की सूची**

| क्र.सं | शहर का नाम/ग्राम | जीपीएस निर्देशांक | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | अक्षांश | | | देशांतर | | |
| | | डिग्री | मिनट | सैकेंड | डिग्री | मिनट | सैकेंड |
| 1. | नेल्लोरेपल्ली | $13^0$ | 50' | 0.001" | $79^0$ | 57' | 0.004" |
| 2. | मृद्धाल्लागूनटा | $13^0$ | 50' | 0.001" | $79^0$ | 57' | 0.001" |
| 3. | मयल्लनगम | $13^0$ | 49' | 0.001" | $79^0$ | 57' | 0.01" |
| 4. | नेलापट्टू | $13^0$ | 49' | 0.001" | $79^0$ | 57' | 0.008" |
| 5. | कृष्णापुरम | $13^0$ | 47' | 0.001" | $79^0$ | 57' | 0.001" |
| 6. | कृष्णारेड्डी पालेम | $13^0$ | 47' | 0.001" | $79^0$ | 56' | 0.001" |
| 7. | इकोल्लू | $13^0$ | 49' | 0.001" | $79^0$ | 56' | 0.001" |
| 8. | दोराबगीसतरम | $13^0$ | 48' | 0.001" | $79^0$ | 56' | 0.001" |

उपाबंध-III

अक्षांश और देशांतर सहित पारिस्थितिक संवेदी जोन सीमा का मानचित्र




| S.No | Prominent features | DMS_Latitude | DMS_Longitude |
|---|---|---|---|
| 1 | Watch Tower | 13 49 18 | 79 57 7 |
| 2 | Watch Tower | 13 49 30 | 79 57 6 |
| 3 | Watch Tower | 13 49 29 | 79 57 10 |
| 4 | Percolation Tank | 13 50 00 | 79 57 1 |
| 5 | Tank | 13 49 55 | 79 56 58 |
| 6 | EEC | 13 49 30 | 79 56 50 |
| 7 | Tank bund | 13 49 36 | 79 57 12 |
| 8 | Nellorepalli | 13 50 54 | 79 57 14 |
| 9 | Mushalagunta | 13 50 40 | 79 57 38 |
| 10 | Mylangam | 13 49 52 | 79 57 52 |
| 11 | Nelapattu | 13 49 42 | 79 57 29 |
| 12 | Krishnapuram | 13 47 53 | 79 57 4 |
| 13 | Kuppareddypalem | 13 47 52 | 79 56 56 |
| 14 | Ukollu | 13 48 36 | 79 56 11 |
| 15 | Doravarisatram | 13 48 39 | 79 56 56 |

नेलापट्टू पक्षी अभयारण्य की अभयारण्य सीमा के भू- निर्देशांक

| क्र.सं | अक्षांश | | | देशांतर | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | डिग्री | मिनट | सैकिंड | डिग्री | मिनट | सैकिंड |
| 1. | 79° | 55' | 39.2" | 13° | 50' | 58.6" |
| 2. | 79° | 56' | 13.0" | 13° | 51' | 17.7" |
| 3. | 79° | 57' | 1.0" | 13° | 51' | 16.1" |
| 4. | 79° | 57' | 29.5" | 13° | 51' | 23.4" |
| 5. | 79° | 58' | 13.8" | 13° | 51' | 5.5" |
| 6. | 79° | 58' | 41.8" | 13° | 50' | 23.7" |
| 7. | 79° | 58' | 48.3" | 13° | 49' | 54.8" |
| 8. | 79° | 58' | 43.1" | 13° | 49' | 27.9" |
| 9. | 79° | 58' | 90.1" | 13° | 49' | 6.0" |
| 10. | 79° | 57' | 59.6" | 13° | 48' | 0.9" |
| 11. | 79° | 57' | 34.3" | 13° | 47' | 43.8" |
| 12. | 79° | 57' | 8.35" | 13° | 47' | 37.3" |
| 13. | 79° | 56' | 44.7" | 13° | 47' | 44.2" |
| 14. | 79° | 56' | 24.4" | 13° | 47' | 58.1" |
| 15. | 79° | 55' | 24.2" | 13° | 49' | 46.7" |
| 16. | 79° | 55' | 25.4" | 13° | 50' | 37.1" |
| 17. | 79° | 55' | 39.2" | 13° | 50' | 58.6" |

नेलापट्टू पक्षी अभयारण्य के पारिस्थितिक संवेदी जोन के भू- निर्देशांक

| क्र.सं | अक्षांश | | | देंशातर | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | डिग्री | मिनट | सैकेंड | डिग्री | मिनट | सैकेंड |
| 1. | 13° | 51' | 14.9" | 79° | 55' | 50.1" |
| 2. | 13° | 51' | 21.6" | 79° | 56' | 18.8" |
| 3. | 13° | 51' | 21.0" | 79° | 56' | 41.7" |
| 4. | 13° | 51' | 29.5" | 79° | 56' | 58.3" |
| 5. | 13° | 51' | 32.4" | 79° | 57' | 10.7" |
| 6. | 13° | 51' | 31.7" | 79° | 57' | 31.8" |
| 7. | 13° | 51' | 24.3" | 79° | 57' | 51.5" |
| 8. | 13° | 50' | 42.9" | 79° | 58' | 28.7" |
| 9. | 13° | 50' | 29.6" | 79° | 58' | 36.4" |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 10. | 13° | 50' | 6.6" | 79° | 58' | 43.3" |
| 11. | 13° | 49' | 45.2" | 79° | 58' | 42.6" |
| 12. | 13° | 49' | 33.2" | 79° | 58' | 38.9" |
| 13. | 13° | 49' | 22.008" | 79° | 58' | 32.9" |
| 14. | 13° | 49' | 6.3" | 79° | 58' | 23.2" |
| 15. | 13° | 47' | 52.008" | 79° | 57' | 37.5" |
| 16. | 13° | 47' | 43.476" | 79° | 57' | 9.3" |
| 17. | 13° | 47' | 50.028" | 79° | 56' | 36.4" |
| 18. | 13° | 48' | 8.676" | 79° | 56' | 13.7" |
| 19. | 13° | 48' | 33.228" | 79° | 56' | 1.6" |
| 20. | 13° | 48' | 47.88" | 79° | 55' | 52.7" |
| 21. | 13° | 49' | 4.872" | 79° | 55' | 43.2" |
| 22. | 13° | 49' | 24.924" | 79° | 55' | 32.3" |
| 23. | 13° | 50' | 21.12" | 79° | 55' | 14.2" |

**उपाबंध IV**

### पारिस्थितिक संवेदी जोन मानीटरी समिति - की गई कार्रवाई की रिपोर्ट का रूप विधान

1. बैठकों की संख्या और तिथि ।
2. बैठकों का कार्यवृत : कृपया मुख्य उल्लेखनीय बिंदुओं का वर्णन करें । बैठक के कार्यवृत्त को एक पृथक अनुबंध में उपाबद्ध करें ।
3. आंचलिक महायोजना की तैयारी की प्रास्थिति जिसके अंतर्गत पर्यटन महायोजना।
4. भू-अभिलेख में सदृश्य त्रुटियों के सुधार के लिए ब्यौहार किए गए मामलों का सारांश ।
5. पर्यावरण समाघात निर्धारण अधिसूचना, 2006 के अधीन आने वाली गतिविधियों की संविक्षा के मामलों का सारांश । ब्यौरे एक पृथक् उपाबंध के रूप में उपाबद्ध किए जा सकते हैं ।
6. पर्यावरण समाघात निर्धारण अधिसूचना, 2006 के अधीन न आने वाली गतिविधियों की संविक्षा के मामलों का सारांश । ब्यौरे एक पृथक् उपाबंध के रूप में उपाबद्ध किए जा सकते हैं ।
7. पर्यावरण ( संरक्षण ) अधिनियम, 1986 की धारा 19 के अधीन दर्ज की गई शिकायतों का सारांश ।
8. कोई अन्य महत्वपूर्ण विषय ।

**MINISTRY OF ENVIRONMENT, FOREST AND CLIMATE CHANGE**

**NOTIFICATION**

New Delhi, 8th June, 2017

**S.O. 1868(E).**—WHEREAS, a draft notification was published in the Gazette of India, Extraordinary, vide notification of the Government of the India in the Ministry of Environment, Forest and Climate Change number S.O. 250(E), dated the 15th January 2016, inviting objections and suggestions from all persons likely to be affected thereby within the period of sixty days from date on which copies of the Gazette containing the said notification were made available to the public;

And whereas, no objections and suggestions received from persons and stakeholders in response to the draft notification;

Whereas, Nelapattu Bird Sanctuary is situated in Nelapattu Villlage of Doravarisatram Mandal in Nellore District in the state of Andhra Pradesh and has an area of about 4.58 square kilo meters and it is situated between Latitude 13°51' to 13°59' North and longitude 79° 57' to 79° 59' East,

And whereas, the Nelapattu Bird Sanctuary Sanctuary is a heaven for a wide variety of bird species for both breeding and roosting purpose and it is one of the largest Pelicanry in South-East Asia;

And whereas, many winter migratory birds visit this sanctuary and it is a breeding ground for some of the rare and endangered species like Grey Pelican (*Pelecanus philippensis*), Open Bill Stork (*Anastomus oscitans*), Little Cormorant (*Microcarbo niger*), Spoon bill (*Plataleinae*), White ibis (*Eudocimus albus*), Night heron (*Nycticorax nycticorax* )etc;

And whereas, it is necessary to conserve to protect the area up to two kilometers from the boundary of the Protected area of Nelapattu Bird Sanctuary as Eco-sensitive Zone from ecological and environmental point of view.

Now, therefore, in exercise of the powers conferred by sub-section (1) read with clause (v) and clause (xiv) of sub-section (2) of section 3 of the Environment (Protection) Act, 1986 (29 of 1986) read with sub-rule (3) of rule 5 of the Environment (Protection) Rules, 1986, the Central Government hereby notifies an area of 29.21 square kilometres with an extent of upto two kilometres from the boundary of the Nelapattu Bird Sanctuary in the State of Andhra Pradesh, as the Eco-sensitive Zone (herein after called as the Eco-sensitive Zone) details of which are as under, namely:-

1. **Extent and Boundary of Eco-sensitive Zone.**-(1) The extent of Eco-sensitive Zone varies up to two kilometres from the boundary of the Nelapattu Bird Sanctuary and includes certain villages in Nellore District in the state of Andhra Pradesh.

(2) The boundary description of the Eco-sensitive Zone is appended as **Annexure I** and the list of villages are given in **Annexure-II.**

(3) The map of the Eco-sensitive Zone boundary together with latitudes –longitudes is appended with this notification as **Annexure III.**

2. **Zonal Master Plan for the Eco-sensitive Zone.-**

(1) The State Government shall, for the purpose of the Eco-sensitive Zone prepare, a Zonal Master Plan, within a period of two years from the date of publication of final notification in the Official Gazette, in consultation with local people and adhering to the stipulations given in this notification for approval of Competent Authority in the State Government.

(2) The Zonal Master Plan for the Eco-sensitive Zone shall be prepared by the State Government in such manner as is specified in this notification and also in consonance with the relevant Central and State laws and the guidelines issued by the Central Government, if any.

(3) The Zonal Master Plan shall be prepared in consultation with the following State Departments, for integrating the ecological and environmental considerations into the said plan:

(i) Environment;
(ii) Forest and Wildlife;
(iii) Agriculture;
(iv) Revenue;
(v) Urban Development;
(vi) Tourism;
(vii) Rural Development;
(viii) Irrigation and Flood Control,
(ix) Municipal;
(x) Panchayati Raj;

